दोहा।

वलयाकृति[1] खाई बनी, निर्मल जल लहरेय।
किधौं विमल गंगानदी, प्रभु परदछना देय ॥७६॥

चौपई

आगे पुहपवेल[2]-वन सार। महासुगंध[3] मधुपमुखकार ॥
सघन छांह सब रितुके फूल। फूले जहां सकल सुखमूल ।७७।
याके कछु अंतर दुति धरै। कंचन कोट प्रथम मनहरै ॥
वलयाकृति अति उन्नत जेह। मानौं मानुषोत्र गिरि येह ।७८
चहुँदिसि सोहैं चार दुवार। रूपमई तिखने मनहार ॥
रतनकूट ऊपर जगमगै। लाल बरन अतिसुन्दर लगै ॥७९।
किधौं अरुन-छवि हाथ उठाय। जगलछमी नाचै विहसाय।
नौनिधि जहा रहैं अभिराम। पिंगलादि हैं जिनके नाम ।८०
प्रभुअजोग[4] गिन दीनी छार[5]। वे मचलीं[6] सेवैं दरबार ॥
मंगल दरव एकसौ आठ। धरे प्रतेक मनोहर ठाठ ॥८१॥
गावैं जिनगुन देवकुमार। और विविध सोभा तह सार ॥
विंतरदेव खड़े दरवान। विनयहीनकौ देहिं न जान ॥८२॥
यह पहले गढ़को विधि कही। आगे और सुनौ अब सही ॥
गोपुर[7] तजि चारौं दिसि गली। गमनहेत भीतरकौं चली ।८३
तहां निरतसाला दुहुँ पास। सब दिसिमैं जानौ सुखवास ॥
सुवरनथंभ फटिकमय भीत। तिखनी[8] मनिमय सिखर पुनीत

१ गोल २ पुष्प वेल ३ भौंरे ४ अयोग्य ५ राख ६ गिरीपड़ी ७ दरवाजे ८ तीन खन का।

सुरवनिता नाचै तहँ एम । लावन-तोय तरंगनि[1] जेम ॥
मंदहास मुख सोहैं खरीं । जिनमंगल गावैं सुखभरीं ॥८५॥
बाजै बीन बांसली ताल । महा मुरजधुनि होय रसाल ॥
आगे बीथी अंतर धरे । दोनों दिसा धूपघट भरे ॥८६॥

सोरठा ।

स्याम वरन यह जानि, धूप धुम्रां नभकों चल्यौ ।
किधौं पुन्य-डर मानि, धूम्रां मिस पातक[2] भज्यौ ॥८७॥

चौपई ।

आगे चार बाग चहुँ ओर । प्रथम असोक नाम चितचोर ॥
सप्तपरन चंपक सहकार । ये इनकी संग्या[3] अविधार ॥८८॥
सब रितुके फल-फूलन-भरे । बिरछ बेलसौं सोहत खरे ॥
वापीमंडप महल मनोग । राजैं जहां जथाविध जोग ॥८९॥
चैत-बिरछ चारों बनमांहि । मध्यभागसुन्दर छवि छांहि ॥
जिनमुद्रामंडित मन हरे । सुर नर नित पूजा विस्तरे ॥९०॥
बाग ओट बेदी चहुँओर । चार द्वारमंडित छवि-जोर ॥
अब इस बन-बेदीतैं सही । गढपरजंत गली जे रही ॥९१॥
तिनमैं धुजापांति फहरांहि । कंचनथंभ लगी लहरांहि ॥
दसप्रकार आकार समेत । तिनके भेद सुनौ सुखहेत ॥९२॥
माला वसन[4] मोर अरविंद[5] । हंस गरुड हरि वृषभ गयंद[6]
चक्रसहित दस चिह्न मनोग । धुजा दुकूलनि[7] सोहैं जोग ॥

१ जहर २ पाप ३ नाम ४ वस्त्र ५ कमल ६ हाथी ७ कपड़ा ।

ये दस एक जातको जान । एक एकमी आठ प्रमान ।
दसमें असी सबै मिल भई । एक दिसामें सब बरनई ॥९४॥
चारों दिसिकी जोड़ सरीस । चार हजार तीनसैं बीस ॥
यह परमित जिननामनमाहि । अतिविचित्र सोभा अधिकाहि॥
हालें धुजा पवन-बस येह । जिनपूजन भवि आये जेह ॥
पपखेद तिनको मन आन । करत किंधों सनकार-विधान॥९६
मानथंभ धुजथंभ अनूप । चैतविरछ वेदी गटरूप ॥
इत्यादिक ऊंचे इकसार । जिन-तनतें वारह गुन धार ॥९७।
आगे रजतमयी निरमान[1] । तुंग[2] कोट अति धवल महान ।
किधों सेत प्रभु-सुजस-प्रकास । फेरो देय फिरयो चहुपास ॥९८
पूरववत दरवाजे चार । रतनमई अनुपमछवि-धार ॥
नौनिधि मंगलदरव समाज । तोरनप्रमुख और सब साज ॥९९
प्रथमकोटवरननसम जान । ठाडे भवन देव दरवान ॥
यासों लगी और अब गली । चारों तरफ एक सी चली ॥१००
कलपविरछ-वन राजें तहां । दस विध कलपतरोवर जहां ॥
सूपन वसन लगे जिन डार । सोभा कहत न लहिये पार ॥
मध्यभाग जिनबिंबसमेत । सिद्धारथ[3] तरुवर छवि देत ॥
चहूंदिसि वेदी चहुं दिसि द्वार । रचना और अनेक प्रकार ॥
इस वेदीके बाहर भाग । आगे फटिक कोट लों लाग ॥
अति विचित्र महलनकी पांति । जिन सिर रतनकूट बहुभांति

[1] बनाई [2] ऊंची [3] एक वृक्ष विशेष ।

चंद्रकांतिमनि-भासुर[1] भीत । सुवरनमय तहा थंभ पुनीत ॥
सुरनरनाग रमें जिनमाहिं। किन्नरगन बहु केलि कराहिं॥१०४
वीथी[2]मध्यदेस सुभरूप । पद्मराग-मनिमय नव तूप ॥
धुजा छत्र घंटा छबि देहिं । जिनमुद्रासौं मन हर लेहिं ॥१०५
आगें तृतिय कोट बन एम । फटिकमई निर्मल नभ जेम ॥
अति उतंग सो वलयाकार । लालवरन मनिनिर्मित द्वार ॥
और कथन पूरववत जान । ठाढ़े सुरगदेव दरवान ॥
महामनोहर लोचनहारि । अनुपमसोभा अचरजकारि ।१०७॥
अब सुनि मध्य भूमिकी कथा । फटिककोटभीतर विधि जथा॥
गढसौं प्रथमपीठ लग लगी । फटिकभीत सोलह जगमगी ।१०८
तिनपै रतनथंभ छबि देहिं । प्रभा-[3]जालसौं तम हर लेहिं ॥
तिनहीपै श्रीमंडप छयौ । फटिकमई नभमैं निरमयौ ॥१०६॥

सोरठा।

या श्रीमंडपमाहिं, निराबाध[4] तिहुं जग बसै ।
भीर[5] होय तहां नाहिं, त्रिभुवनपति अतिसय अतुल ॥११०॥

चौपई।

भीतन बीच गली जे रहीं । बारहसभा तहां जिन कहीं ॥
बैठे मुनि अपछर अज्जिया[6] । जोतिष-वान-असुर-सुर-तिया ।
भावन वितर जोतिषि देव । कल्पनिवासी नर-पसु एव ॥
तिनमैं प्रथम पीठिका ठई । अनुपम वैडूरज-मनिमई ॥११२॥

१ चमकदार २ गली ३ चमक ४ बाधारहित ५ भीड़ ६ आर्यिका ।

मोरकंठवत आभा जास । सोलह पंच माल चहूँ पास ॥
बारह सभा महा दिसि चार । तिनकौं पह पथ मालह सार।
मंगलदरब जहा सब धरे । जच्छदेव सेवक तहा खरे ॥
धर्मचक्र तिनके सिर दिपै । जिनकौं देखि दिवाकर छिपै ॥११४॥
तापर दुतिय पीठिका बनी । चामीकर[2]मय राजत घनी ॥
मेरुशृङ्गवत[3] उन्नत एम । जगमगाय मंडल रवि जेम ॥११५॥
आठधुजा आठों दिसि जहा । तिन सोभा वरनन बुधि कहा।
तिनमें आठ चिहन चित्राम । चक्र गयंद वृषभ अभिराम ॥
वारिज वसन केहरीरूप । गरुड माल आकार अनूप ॥
मदपवनवस हालें जेह । किधौं पापरज झारत येह ॥११७॥
तापर तृतिय पीठिका और । तीन मेखला-मंडित ठौर ॥
सर्वरतनमय झलकत खरी । किरन जास दस दिसि विस्तरी॥
गंधकुटी तहा बनी अनूप । पंचरतनमय जडित सरूप ॥
जाके चार द्वार चहुँओर । झलकें मानिक हीरा-हीर ।११८।
तीनपीठ सिर सोहत खरी । किधौं[4] त्रिजगछवि नीची करी
परम सुगंध न बरनी जाय । सुन्दर सिखर धुजा फहराय ॥
तहां हेम-सिंहासन सार । तेजसरूप तिमिर छयकार ॥
नानारतन प्रभामय लसे । जगलछमी प्रति किरनन हसे ॥
वचनगम्य नहिं सोभा जहा । अंतरीच्छ[5] प्रभु राजें तहा ॥
त्रिभुवनपूजित पासजिनेस । ज्यो जगसिखर सिद्धपरमेस ॥

---

१ सूर्य २ सोना ३ चोटी ४ मानो ५ आकाश मे।

दोहा।

समवसरन रचना अतुल, ताकौ अति विस्तार।
संपति श्रीभगवानकी, कहत लहत को पार ॥१२३॥

सोरठा।

जिन-बरनन-नभमाहिं, मुनि विहग उद्यम करैं।
पै उड़ि पार न जाहिं, कौन कथा नर दीनकी ॥१२४॥

गीता

राजत उत्तंग असोक तरुवर, पवनप्रेरित थरहरै ॥
प्रभु निकट पाय प्रमोद नाटक, करत मानौं मनहरै ॥
तिस फूलगुच्छन भ्रमर गुंजत, यही तान सुहावनी।
सो जयौ पासजिनेन्द्र, पातकहरन जगचूडामनी[1] ॥१२५॥
निज मरन देखि अनग डरप्यौ, सरन ढूंढत जग फिरयौ।
कोऊ न राखै चोर प्रभुको, आय पुनि पायन गिरयौ ॥
यो हार निज हथियार डारे, पुहप-बरसा मिस भनी।
सो जयौ पासजिनेन्द्र, पातकहरन जगचूडामनी ॥१२६॥
प्रभु अग नील उतग नगतै[2], वानि[3] सुचि सीता ढली[4]।
सो भेदि भ्रम गजदत पर्वत, ग्यानसागरमै रली ॥
नय सप्तभगतरंगमडित, पापतापविधसनी।
सो जयौ पासजिनेंद्र, पातकहरन जगचूड़ामनी ॥११७॥
चद्रार्चिचय[5] छबि चारु चचल, चमरवृंद सुहावने।
ढोलै निरतर जच्छनायक, कहत क्यों उपमा बनै ॥

१. शिखामणी २. पहाड ३. वाणी ४ नदी ५. चन्द्रिका।

यह नीलगिरिके शिखर मानो, मेघझर लागो घनी ।
सो जयो पासजिनेंद्र, पातकहरन जगचूडामनी ॥१२८॥
हीराजवाहरखचित[1] बहुविध, हेमआसन राजए ।
तहं जगतजनमनहरन प्रभुतन, नीलवरन विराजए ।
यह जटित वारिज मध्य मानो, नीलमनिकलिका[3] बनी ।
सो जयो पासजिनेंद्र, पातकहरन जगचूडामनी ॥१२९॥
जगजीत मोह महान जोधा, जगतमें पटहा दियो ।
सो सुकलध्यान कृपानबल, जिन विकट वैरी वस कियो ॥
ये बजत विजय निसान दुंदुभि, जीत सूचै प्रभुतनी ।
सो जयो पासजिनेंद्र, पातकहरन जगचूडामनी ॥१३०॥
छदमस्त पदमैं प्रथम दरसन, ग्यान चारित आदरे ।
अब तीन तेई छत्र छलसौं, करत छाया छवि-भरे ॥
अति धवलरूप अनूप उन्नत, सोमबिंबप्रभा[4] हनी ।
सो जयो पासजिनेंद्र, पातकहरन जगचूडामनी ॥१३१॥
दुति देखि जाकी चाव सरमैं[5], तेजसौं रवि लाजए[6] ।
अब प्रभामंडलजोग जगमैं, कौन उपमा छाजए ॥
इत्यादि अतुल विभूतिमंडित, सोहिए त्रिभुवनधनी ।
सो जयो पासजिनेंद्र, पातकहरन जगचूडामनी ॥१३२॥
यो असम[7] महिमासिंधु साहब, सक्र[8] पार न पावही ।
तजि हासभय तुम दास 'भूधर', भगतिवस जस गावही ॥

---

१ जडित २ कमल ३ कली ४ चन्द्रबिंब ५-६ लज्जितहो ७ उपमारहित ८ इन्द्र ।

अब होउ भव भव स्वामि मेरे, मै सदा सेवक रहौ।
कर जोर यह वरदान मागौं मोखपद जावत[1] लहौ।१३३।

चौपई।

इह विध समोसरनमडान। कियौ कुबेर जथाविध थान।।
आये सुर वरसावत फूल। जयजयकार करत सुखमूल।१३४।
अति प्रसन्नता सब विध भई। हरसत तीन प्रदछिना दई।।
धूलसालिमे कियौ प्रवेश। चकितभयौ छवि देखि सुरेस।१३५।
मुदित महर्धिक[2] देवन साथ। जिनसनमुख आयौ सुरनाथ।
हस्तकमल जोरे अमरेस[3]। देखे दृग भरि पासजिनेस।१३६।
मनि उतग आसन पर ईस। मानौं मेघ[4] रतनगिरि-सीस।।
फैल रहो तनकिरनकलाप[5]। कोटभानुसौं[6] अधिक प्रताप।१३७।
विकसत चित रोमांचित काय। प्रनम्यौ चरन सीस भुविलाय।।
मनिझारी भरि तीरथतोय। पूजे मघवा[7] जिनपद दोय।१३८।
सुरग-सुगन्धनि भक्ति वढ़ाय। अरचे[8] इन्द्र जिनेसुरपाय।।
मुक्ताफलमय[9] अच्छत[10] लिये। पु ज[11] परमगुरु आगे दिये१३९
पारिजात मंदार मनोग। पुहप चढ़ाये जिनवर जोग।।
सुधापिंड चरु लेय पवित्त। पूजा करी सक्र धरि चित्त।१४०।
रतनप्रदीप रवाने खरे। श्रीपति पांय सचीपति धरे।।
देवलोककी अगर अनूप। पासचरन खेई सुरभूप।।१४१।।

---

१ जबतक २ महा ऋद्धिधारी ३. इन्द्र ४. बादल ५ समूह ६ करोडों सूर्यो से ७. इन्द्र ८ पूजे ९ मोती समान १० चावल ११ समूह।

क्रोधमहानलमेघ प्रचंड । मानमहीधरदामिनिदंड ॥
मायाबेलधनजयदाह[1] । लोभसलिलसोषक दिननाह[2]॥१५१॥
तुम गुनसागर अगम अपार । ग्यानजिहाज न पहुँचे पार ॥
तट ही तट पर डोलत सोय । स्वारथ सिद्ध तहांहो होय।१५२।
प्रभु तुम कीर्तिबेल बहु बढी । जतनबिना जगमडप चढी ॥
और अदेव सुजस नित चहैं । ये अपने घरही जस लहै ।१५३।
जगतजीव घूमैं बिनग्यान । कीनें मोहमहाविषपान ॥
तुमसेवा विषनासन जरी । यह मुनिजन मिलि निहचै करी ।
जन्मलता मिथ्यामतमूल । जामनमरन लगे जिहि फूल ॥
सो कबही बिन भगतिकुठार । कटै नहीं दुखफलदातार।१५५।
कलपतरोवर चित्राबेल[3] । काम-पोरसा[4] नौनिधि मेल ॥
चिंतामनि पारस पाषान । पुन्यपदारथ और महान ॥१५६॥
ये सब एकजनमसंजोग । किंचित सुखदातारनियोग ॥
त्रिभुवननाथ तुमारी सेव । जनमजनम सुखदायक देव ।१५७।
तुम जगबांधव तुम जगतात । असरनसरन-विरद-विख्यात ॥
तुम जगजीवनके रछपाल । तुम दाता तुम परमदयाल।१५८।
तुम पुनीत तुम पुरुष-पुरान[5] । तुम समदरसी तुम सबजान ।
तुम जिन जग्यपुरुष परमेस । तुम ब्रह्मा तुम विष्णु महेस।१५९।
तुमही जगभरता जगजान । स्वामि स्वयंभू तुम अमलान ।
तुम बिन तीनकाल तिहुलोय । नहिं नहिं सरन जीवकौं कोय॥

१ अग्नि २. सूर्य ३ अद्भुत बेल ४. इच्छापूर्ण करने वाली ५ पौराणिक पुरुष

तिस कारन करुनानिधि नाथ । प्रभु सनमुख जोरे हम हाथ।
जबलौ निकट होय निरवान । जगनिवास छूटै दुखदान ।१६१
तब लौं तुम चरनाबुज-वास । हम उर होहु यही अरदास[1] ।
और न कछु बाछा भगवान । यह दयाल दीजै वरदान ।१६२

दोहा ।

इहिबिध इन्द्रादिक अमर, करि बहु भगति विधान ।
निज कोठे बैठे सकल, प्रभु सम्मुख सुखमान ॥१६३॥
जीति कर्मरिपु जे भये, केवललब्धि-निवास ।
ते श्रीपारसप्रभु सदा, करो विघन-घन[2] नास ॥१६४॥

इति श्रीपार्श्वपुराणभाषाया भगवत्‌ज्ञानकल्याणकवर्णन नाम अष्टमोधिकार ।

## नौवाँ अधिकार

—•—०—०—

सोरठा ।

पारसप्रभुको नाउँ, सार सुधारस जगतमैं ।
मै याकी बलि जाउँ, अजर-अमर-पदमूल यह ॥१॥

दोहा ।

बारह सभा सुथानमधि, यो प्रभु आनन्दहेत ।
जथा कमलिनो[3] खंडकौ, ससिमंडल सुख देत ॥२॥
विकसितमुख सुरनर सकल, जिनसन्मुख करजोर ।
निवसै प्यासे अमृतधुनि, ज्यौं चातक घनओर ॥३॥

---

१ प्रार्थना २ बादल-समूह ३ कुमोदिनी ।

चौपई ।

तब-गनराज स्वयम्भू नाम । चार ग्यानधारी गुनधाम ।।
करि प्रनाम पारसप्रभुओर । विनती करी करांजुलि जोर।।४।।
भो स्वामी त्रिभुवनघर येह । मिथ्यातिमिर छयौ अति जेह ।
भूले जीव भमै तामांहि । हितअनहित कछु सूझै नांहि ।।५।।
श्रीजिनवानी दीपक-लोय । ता बिन तहां उदोत[1] न होय ।
तातै करुनानिधि स्वयमेव । करि उपदेश अनुग्रह[2] देव ।।६।।
जाननजोग कहा है ईस । गहनजोग सो कह जगदीस ।।
त्यागनजोग कहो भगवान । तुम सबदरसी पुरुष प्रमान ।।७।।
कैसे जीव नरकमै परै । क्यो पसुजौनि पाय दुख भरै ।।
काहेसौं उपजै सुरलोय । कौन कर्मतै मानुष होय ।।८।।
कौन पापफल जनमै अंध । बहरा कौन क्रियासम्बन्ध ।।
किस अघ उदय होय नर पग । गू गा किस पातक-परसंग ।६।
कौन पुण्यतै दरव अतीव । क्यो यह होय दरिद्री जीव ।।
पुरुष-वेद[3] किस कर्म उदोत । नारि नपु सक किस विध होत ।
किम आचरन बडी थिति धरै । क्यों करि अलप आयु धरि मरै।
भोगहीन अरु भोगसमेत । सुखी दुखी दीखै किस हेत ।।११।।
किस कारन मूरख मतिहीन । क्यो उपजै पंडित परवीन ।।
किस करनीतै होय सरोग । किस अधर्मतै पुत्रवियोग ।।१२।।
विकल सरीर पाय दुख सहै । नीच ऊंचकुल कैसै लहै ।।
किनभावनि भवथिति विस्तरै । भवथितिभेद कहाकरि करै।।

१ प्रकाश २, दया ३ लिंग ।

षयोकर होय सुरगमै इन्द्र । कैसे पद पावै अहमिंद्र ॥
चक्रीपद किस पुन्यउदोत । किमि बांधे तीर्थंकरगोत ॥१४॥
इत्यादिक यह प्रस्न समाज । इनको उत्तर कहु जिनराज ॥
तुम सब संसयहरन जिनेस । जैसे भवतमदलन दिनेस ॥१५॥

दोहा ।

तब श्रीमुखवानी विमल, विन अच्छर गम्भीर ॥
महामेघकी गरज सम, खिरी हरन जगपीर[1] ॥१६॥
तालु होठ सपरस बिना, मुखविकार विन सोय ।
सब भाषामय मधुरतर, श्रीजिनकी धुनि होय ॥१७॥
जथा मेघजल परिनमैं, निंबादिक रसरूप[2] ।
तथा सर्वभाषामई, श्रीजिनवचन अनूप ॥१८॥

चौपई ।

छहों दरब पंचासतिकाय । सात तत्त[3] नौ पद समुदाय ॥
जाननजोग जगतमै येहु । जिनसौं जाहिं सकल सदेह ॥१९॥
सब बिध उत्तम मोखनिवास । आवागमन मिटै जिहिं वास ॥
तातै जे सिवकारन भाव । तेई गहनजोग मन लाव ॥२०॥
यह जगवास महादुखरूप । तातै भ्रमत दुखी चिद्रूप ॥
जिनभावन उपजै संसार । ते सब त्यागजोग निरधार ॥२१॥
नरकादिक जग-दुख जावंत । पापकर्मबसतै बहुभंत ॥
सुरगादिक सुखसपंति जेह । पुन्य तरोवरको फल तेह ॥२२॥

---

१ ससार के दुख २ नीम आदि ३ तत्त्व ।

दोहा।

इहि विध प्रस्नसमाजकौ, यह उत्तर सामान।
अब विसेस इनकौ लिखौं, जथासकति कछु जान ॥२३॥
जीव अजीव विसेस बिन, मूल दरब ये दोय।
इनहीको फैलाव सब, तीनकाल तिहुं लोय ॥२४॥
चेतन जीव अजीव जड़, यह सामान्यसरूप।
अनेकांत जिनमतविषैं, कह्यौ जथारथरूप ॥२६॥
दरव अनेक नयातमक[1], एक एक नय साधि।
भयौ विविध मतभेद यौं, जगमैं बढी उपाधि ॥२६॥
जन्मअंध गजरूप[2] ज्यौं, नहिं जानै सरवंग।
त्यों जगमैं एकांत मत, गहै एक ही अंग ॥२७॥
ता विरोधके हरनकौं, स्यादवाद जिनवैन।
सब संसयमेटन विमल, सत्यारथ सुखदैन ॥२८॥
सात भंगसौं साधिये, दरवजात जामाहिं।
सधै वस्तु निरविघन तब, सब दूषन मिट जाहिं ॥२९॥

घनाक्षरी।

अपने-चतुष्टैकी[3] अपेच्छा दर्व 'अस्ति' रूप,
परकी अपेच्छा वही 'नासति' बखानियै।
एकही समै सो 'अस्ति नासति' सुभाव धरै,
ज्यों है त्यों न कहा जाय 'अवक्तव्य' मानियै॥
अस्ति कहै नासति अभाव 'अस्ति अवक्तव्य',

१ नयात्मक २ हाथी का स्वरूप ३. स्व चतुष्टय ( द्रव्य, क्षेत्र काल, भाव )

त्यों ही नास्ति कहैं 'नास्ति अवक्तव्य' जानिये ॥
एकै वार अस्ति नास्ति कह्यौ जाय कैसे तातैं,
'अस्तिनास्तिअवक्तव्य' ऐसैं परवानियें ॥ ३० ॥

दोहा ।

इहि विध ये एकांतसौं, सात भंग भ्रमखेत ।
स्यादवाद पौरुष धरैं, सब भ्रमनासन हेत ॥३१॥
स्यादसब्दकौ अर्थ जिन, कह्यौ कथंचित जान ।
नागरूप[1] नयविषहरन, यह जग मंत्र महान ॥३२॥
ज्यों रससिद्ध कुधातु[2] जग, कंचन होय अनूप ।
स्यादवाद-संजोगतैं, सब नय सत्यसरूप ॥३३॥

चौपई ।

दरवदिष्टि जिय नित्तसरूप । परजयन्याय अथिर चिद्रूप ॥
नित्यानित्य कथंचित होय । कह्यौ न जाय कथंचित सोय ॥
नित्य अवाचि[3] कथंचित वही । अथिर अवाचि कथंचित सही॥
नित्यानित्यअवाचक जान । कहत कथंचित सब परवान ।३५।
इहिविध स्यादवाद नयछांहि । साध्यौ जीव जैनमतमांहि ॥
और भांति विकलप जे करैं । तिनके मत दूषन विसतरैं।३६।
जीव नाम उपयोगी जान । करता भुगता देहप्रमान[4] ॥
जगतरूप सिवरूप अरूप । ऊरधगमन सुभावसरूप ॥३७॥

१ सर्प २ तांबा ३ अवक्तव्य ४ देह बराबर ।

सोरठा ।

ये सब नौ अधिकार, जीवसिद्धिकारन कहे ।
इनकौ कछु विस्तार, लिखौं जिनागम देखिकै ॥३८॥

चौपई ।

चार भेद व्यौहारी प्रान । निहचै एक चेतना जान ॥
जो इनसौं नित जीवित रहै । सोई जीव जैनमत कहै ।३९।

सोरठा ।

प्रथम आव अवधार[1], इन्द्री सांस उसांस बल ।
मूल प्रान ये चार, इनके उत्तरभेद दस ॥४०॥

दोहा ।

पांच प्रान इन्द्रीजनित, तीनभेद बलप्रान ।
एक सास उस्वास गनि, आवसहित दस जान ॥४१॥

चौपई ।

सैनी जीव जगतमैं जेह । दसौं प्रानसौं जीवै तेह ॥
मनसौं रहित असैनी जात । ते नौप्रान धरै दिनरात ।४२॥
कान बिना चौइन्द्री जिते । आठ प्रानके धारक तिते ॥
तेइन्द्रीके आख न भनो । तातै सात प्रानके धनी ॥४३॥
नासा[2] बिन वेइन्द्री[3] जीव । तिन सबके षट प्रान सदीव ॥
जीभ-वचनवर्जित तन तास । एकेंद्री चउ प्राननिवास ॥४४॥

दोहा ।

इहिविध जीव अजीव सब, तीनकाल जगथान ।
सत्तासुख अवबोध चित, मुकतजीव के प्रान ॥४५॥

---

१ अवधारण करना २ नाक ३ दो इन्द्रिय ।

चौपाई ।

दोप्रकार उपयोग बखान । दरसन चार आठ विध ग्यान ॥
चक्षु अचक्षु अवधि अवधार । केवल ये सब दरसन चार ॥४६॥
अब सुन वसु विधग्यान-विधान । मति-श्रुत अवधिग्यान अग्यान ॥
मनपर्जय केवल निरदोख । इनके भेद प्रतच्छ परोख ॥४७॥
मतिश्रुतिग्यान आदिके दोय । ये परोख जानै सब कोय ॥
अवधि और मनपरजयग्यान । एकदेश परतच्छ प्रमान ॥४८॥
केवलग्यान सकल परतच्छ । लोकालोक-विलोकन दच्छ ॥
जहां अनंत दरबपरजाय । एक बार सब झलकै आय ॥४९॥
दरसन चार आठ विध ग्यान । ये व्यवहार चिह्न जो जान ॥
निहचैरूप चिदातम येह । शुद्ध ग्यान दरसन गुनगेह ॥५०॥
कल्पित असदभूत व्यवहार । तिस नय घटपटादि करतार ॥
अनुपचरित अजथारथरूप । कर्मोपाधिकरता चिद्रूप ॥५१॥
जब अशुद्धनिहचैबल धरै । तब यह रागदोषको करै ॥
यही शुद्ध निहचै कर जीव । शुद्ध भावकरतार सदीव ॥५२॥

सोरठा ।

प्रानी सुख दुख आप, भुगतै पुद्गलकर्मफल ।
यह व्यवहारी छाप, निहचै निजसुखभोगता ॥५३॥

दोहा ।

देहमात्र व्यवहार कर, कह्यौ ब्रह्म भगवान ।
दरवित[४] नयकी दिष्टिसों. लोकप्रदेशसमान ॥५४॥

१. आठ प्रकार २ चोहे प्रत्यक्ष ३, समर्थ ४ द्रव्य दृष्टि ।

अडिल्ल छंद ।

लघुगुरु देहप्रमान, जीव यह जानिये ।
सो वियार[1]-संकोच[2]-सकतिसौं मानिये ।।
ज्यो भाजन[3]परवान, दीपदुति विस्तरै ।
समुदघात विन राम[4], यही उपमा धरै ।।५५।।

चौपई ।

तैजस कारमानजुत भेस । बाहर निकसै जीवप्रदेस ।।
छांड़ै नहीं मूल तन ठाम । समुदघातविधि याको नाम ।५६।
सातभेद सब ताके कहे । गोमटसार देखि सरदहे ।।
प्रथम वेदना नाम बखान । दुतिय कषाय नाम उर आन।५७।
तन-विकुर्वना[5] तीजो येह । चौथो मारनात[6] सुनि लेह ।।
पंचम तैजस संग्या जान । छट्टम आहारक अभिधान[7] ।५८।
केवल समुदघात सातमा । ऐसी सकति धरै आतमा ।।५९।।
दुसह वेदनाके वस जहां । जीवप्रदेस कढत हैं तहां ।।
किसी जीवकै हो परवान । पहला समुदघात यह जान ।६०।
जब नाहू रिपु करन विधंस । बाहर जाहिं जीवके अंस ।।
अतिकषायसौं हो है तेह । दूजो समुदघात है येह ।।६१।।
नाना जात विक्रियाहेत । निकसै ब्रह्मप्रदेस सचेत ।।
देवनारकीके यह होय । तीजो समुदघात है सोय ।।६२।।
किसी जीवकै मरते समै । हस[8] अंस तन बाहर गमै[9] ।।

१ विस्तार २ सिकुड़ना ३. बर्तन ४ जीव ५ विक्रिया ६ मारणान्तिक ७ नाम ८ आत्मा ९ निकले ।

बाधी गतिके परसन[1] काज । चौथो भेद कह्यौ जिनराज ।६३।
जो मुनिकै कछु कारन पाय । उपजै क्रोध न थाम्यौ जाय ॥
तैजस तनकौ औसर यही । वाम[2] कधसौं प्रगटै सही ॥६४॥
ज्वालामई काहलाकार[3] । अर सिदूरपु ज उनहार ॥
बारह जोजन दीरघ सोय । नौ जोजन विस्तीरन होय ॥६५॥
दंडकपुर वत प्रलय करेय । साधुसमेत भस्म कर देय ॥
असुभकषाय यही विख्यात । अब सुनि सुभ तैजसकी बात ॥
दुर्भिच्छादिक दुख अविलोय[4] । दयाभाव मुनिवरकै होय ॥
सुभआकृतिसौ निकसै ताम । दच्छिन काधेसौं अभिराम ।६७।
पूरवकथित देह-विस्तार । रोगसोग सब दोष निवार ॥
फिर निज थान करै पंसार । पचम समुदघात यह धार ।६८।
करत साधु पदअर्थ-विचार । मन ससय उपजै तिहि बार ॥
तहा तपोधन[5] चिंता करै । कैसे यह विकलप निरवरै ॥६९॥
भरतखेत आदिक भूमाहिं । अब ह्या निकट केवली नाहिं ॥
तातै करिये कौन उपाय । बिनभगवान भरम नहि जाय।७०।
तब मुनि-मस्तकसौ गुनगेह । प्रगट होय आहारक देह ॥
एक हाथ तिस परमित कही । श्रीजिनसासनसौं सरदही ।७१।
फटिक वरन मनहरन अनूप । तहा जाय जह केवलरूप ॥
दरसनकरि सदेह मिटाय । फेरि आनि निजथान समाय ।७२।
अष्टम समुदघात यह मान । मुनिके होहि छठे गुनथान ॥
जब सजोगि जिनकै परदेस । बाहर निकसै अलख अभेस।७३।

१ छूने २ वाये कधे से ३ वजाने का बाक्या ४ देखना ५ साधु ।

दड-कपाटादिक-विधि ठान । क्रमसौं होंहि लोकपरवान ॥
सप्तम समुदघात यह भाय । सरधा करो भविक मनलाय।७४।
मरनातक आहारक जेह । एक दिसागत जानौ येह ॥
बाकी पाच रहे जे आन । ते सब दसौ दिसागत जान ॥७५॥
दुविध रास संसारी जीव । थावर जगमरूप सदीव ॥
तहा पांच बिध थावरकाय । भू जल तेज वनस्पति वाय।७६।
चार जातके जगम जंत । चलत फिरत दीखै बहुभंत ॥
सख सीप कौडी कृमि[1] जोक । इत्यादिक बेइन्द्री-थोक॥७७॥
चेंटी दीम कुंथ पुनिआदि । ये तेइन्द्री जीव अनादि ॥
माखी माछर भृंगीदेह[2] । भ्रमरप्रमुख चौइन्द्री येह ॥७८॥
देव नारकी नर विख्यात । केतक पसू पचेंद्री जात ॥
ये सब त्रस थावरके भेव । इनकौ विषयछेत्र सुन लेव ॥७९॥

छप्पय ।

फरस चारसै पाच, जीभ चौसठ सौ नासा[3] ।
दृग जोजन उनतीस, सतक चौवन क्रम भासा ॥
दुगुन असैनी अत, श्रवन वसु सहस धनुष सुनि ।
सैनी सपरस विषै, कह्यौ नौ जोजन श्रीमुनि ॥
नौ रसन[4] घ्राण[5] नो चच्छुप्रति, सैतालीस हजार गिन
दोसै त्रेसठि बारह स्रवनविषै-छेत्रपरधान भन ॥८०॥

१ लट २ भौरी ३ नाक ४ जीभ ५ नाक ।

दोहा

अथिर अर्थपरयाय[1] जो, हानिवृद्धमय रूप ।
तिसमै सिद्ध बखानिये, उतपति नाससरूप ।।८७।।
ग्येय[2] त्रिबिध परनति धरै, ग्यान तदाकृत भास ।
यो भी सिवपदमै सधै, थित उतपत्ति विनास ।।८८।।
अथवा सब परनति नसे, भई सिद्धपर्याय ।
सुद्धजीव निहचल सदा, यों तीनौं ठहराय ।।८६।।

अडिल्ल ।

बरन पाच रस पांच, गंध दो लीजिए ।
आठ फरस गुन जोर[3], बोस सब कीजिए ।।
जीवविषे इनमांहि, एक नहि पाइए ।
यातें मूरतिहीन, चिदातम गाइए ।।६०।।
जगमै जीव अनादि, बध-सजोगतें ।
छूट्यौ कबही नांहि, कर्मफलभोगतें ।।
असदभूत व्यवहार, पच्छ जो ठानिए ।
तो यह मूरत्तिवंत[4], कथंचित मानिए ।।६१।।

दोहा ।

प्रकृतिबंध थितिबंध पुनि, अरु अनुभाग प्रवेस ।।
चारभेद यह बधके, कहे पास परमेस ।।६२।।
बन्धविवर्जित आतमा, ऊरधगमन करेय ।
एकसमयकरि सरलगति, लोकअंत निवसेय ।।६३।।

१. सूक्ष्म पर्याय २ जानने योग्य पदार्थ ३ जोड़ ४ मूर्तरूप ।

ये परमानू पंचगुन, सात बन्धमै जान ।
वरनादिक जे बीस हैं, ते गुन जात बखान ।।१०४।।
आगे पुद्गल बन्धके, सुनो भेद खट[1] सोय ।
सरधा करतै समझतै, ससय रहै न कोय ।।१०५।।

चौपई ।

प्रथम भेद अतिथूल[2] बखान । दुतिय थूल[3] संग्या उर आन ।।
तृतिय थूल[4]-सूच्छम सरदहो । सूचछम[5]-थूल चतुर्थम गहो १०६
पंचम सूच्छम[6] नाम गिनेह । छट्ठम अतिसूच्छम[7] खट येह ।।
अब इनको बरनन विरतंत । सुनो एक मनसौं मतिवंत ।१०६
खंडखंड कीनै जे बन्ध । फेर न मिलै आपसौं सध ।।
माटी ईंट काठ पाखान । इत्यादिक अतिथूल बखान ।।१०८।।
छिन्न भिन्न हो फिर मिल जांहि । ऐसे पुद्गल जे जगमांहि ।
घृत अरु तेल जलादिक जान । ये सब थूल कहे भगवान ।१०९।
देखत लगै दिष्टिसौं थूल । करमै[8] गहे जांहि नहिं मूल ।।
धूप चांदनी आदि समस्त । जान थूल ते सूच्छम वस्त ।११०।
आंखनसौं दीखै नहिं जेह । चारौं इन्द्रीगोचर तेह ।।
विविध सपर्स सब्द रस गंध । सूच्छमथूल जान ते बंध ।१११।
नाना भांति वर्गना पिंड । कारमान परमानू पिंड ।।
काहू इन्द्रीगोचर नांहि । ते सूच्छम जिनसासनमांहि ।११२।
कर्मवर्गना सो ही कहा । जो अति ही सूच्छम सरदहा ।।

१. छ' २ स्थूल स्थूल ३ स्थूल ४ स्थूल-सूक्ष्म ५. सूक्ष्म-स्थूल ६. सूक्ष्म ७. सूक्ष्म-सूक्ष्म ८ हाथ मे ।

तातैं पचअथिकाय[1] है, काय काल बिन मान ॥१२३॥

सवैय्या छन्द ।

जीवरुधर्म अधर्म दरब ये, तीनौं कहे लोक-परवान ।
असंख्यात परदेसी राजै, नभ अनंतपरदेसी जान ॥
सख असख अनतप्रदेसी, त्रिबिधरूप पुद्गल पहिचान ॥
एकप्रदेस धरै कालानू, तातैं काल कायबिन मान ॥१२४॥

दोहा ।

काल काय बिन तुम कह्यौ, एकप्रदेसी जोय ।
पुद्गल परमानू तथा, सो सकाय[2] क्यों होय ॥१२५॥

सवैया

अलख असंख्य दरब कालानू, भिन्नभिन्न जगमाँहि बसाँहि ।
आपसमाँहि मिलैं नहिं कबहौं, तातैं कायवंत सो नाँहि ॥
रूप सचिक्कनतैं परमानू, ततखिन बंधरूप हो जाँहि ।
यो पुद्गलकौं कायकलपना, कही जिनेसुरके मतमाँहि ॥१२६॥
जितने मान एक अविभागी, परमानू रोकै आकास ।
ताकौ नाव प्रदेस कहावै, देय सर्व दरवनकौं बास ॥
तहां एक कालानू निवसै, धर्म अधर्म प्रदेस निवास ।
रहैं अनंत प्रदेस जीवके, पुद्गल बन्ध लहैं अवकास ॥१२७॥

पोमावती

धर्म अधर्म कालअरु चेतन, चारो दरव अरूपी गाये ।
तातैं एक अकास-देसमै, प्रभु सबके परदेस समाये ॥

---

१ पांच अस्तिकाय २. काय सहित ।

पद्धडी।

आस्त्रव अविरोधनहेत भाव। सो जान भावसंवर सुभाव॥
जो दर्वित आस्त्रव सुद्धरूप। सो होय दरव संवरसरूप।१३६।
व्रत पंच समिति पांचों सुकर्म। वर तीन गुप्ति दस भेद धर्म॥
बारह बिध अनुप्रेच्छाविचार। बाईस परीषहविजय सार१३७
पुनि पाच जात चारित असेस। ये सर्व भावसंवर विसेस॥
इनसौं कर्मास्त्रव रुकै एम। परनालोके[1] मुख डाट जेम।१३८।

दोहा।

सुभ उपयोगी जीवके, व्रत आदिक आचार।
पापास्त्रव अवरोधकौं[2], कारन हैं निर्धार॥१३६॥
सुध उपयोगो साध[3] जे, तिनकै ये आचार।
पुन्यपाप दोऊनकौं, संवरहेत विचार॥१४०॥

चौपई।

तपबल कर्म तथा थिति पात। जिन भावो रस[4] दे खिर जात॥
तेई भाव भावनिर्जरा। संवरपूरव है सिवकरा॥ १४१ ॥
बंधे कर्म छूटैं जिसबार। दरब[5]निर्जरा सो निर्धार॥
इहिबिध जिनसासनमै कह्यौ। समकितवत सांच सरदह्यौ॥
जो अभेद रतनत्रय भाव। सोई भावमोख ठहराव॥
जीव कर्मसौं न्यारा होय। दरवमोच्छ अविनासी सोय।१४३।
ये सब सात तत्त्व बरनये। पुन्यपाप मिलि नौपद[6] भये॥
आस्त्रवतत्त्वविषै ये दोय। गर्भित जान लीजिये सोय।१४४।

---

१ नाली २ रुकावट ३ साधु ४ फल ५ द्रव्य ६ नौ पदार्थ।

दोहा।

जीव जथारथदिष्टिसौं[1], सरधै तत्वसरूप।
सो सम्यक्‌दरसन सही, महिमा जास अनूप ॥१४५॥
नयप्रमान निच्छेप करि, भेदाभेद विग्यान।
जो तत्वनकों जाननो, सोई सम्यकग्यान ॥१४६॥
सो सामान्य विलोकिये, दरसन कहिये सोय।
जो विसेस कर जानिये, ग्यान कहावै सोय ॥१४७॥
चारित किरियारूप है, सो पुनि दुविध पवित्त।
एक सकल चारित्र है, दुतिय देसचारित्त ॥१४८॥

अडिल्ल

जहाँ सकल सावद्य[2], सर्वथा परिहरै[3]।
सो पूरन चारित्र, महा मुनिवर धरै॥
लेश[4]–त्याग जह होय, देशचारित वही।
सो गृहस्थकौ धर्म, गृही[5] पालै सही ॥१४९॥

दोहा।

तीर्थंकर निरग्रन्थपद, धर साधो सिवपथ।
सोई प्रभु उपदेसियो, मोखपथ निरग्रन्थ ॥१५०॥
दसविध बाहिज[6] ग्रन्थमें[7], राखै तिल[8]–तुस भान।
तौ मुनिपद कहिये नहीं, मुनि बिन नहि निर्वान ॥१५१॥
जे जन परिग्रहवतकौ, मानै मुक्तिनिवास।

---

१ यथार्थ दृष्टि से २ सदोष ३ छोड़े ४ एक देश त्याग ५ गृहस्थ ६ वाह्य ७ परिग्रह ८ थोड़ासा भी।

ढाल

श्रीगुरु सिच्छा माभलो[1], (ग्यानी) सात व्यसन परित्यागोरे ॥
ये जगमें पातक बडे, (ग्यानी) इन मारग मत लागोरे ।१६०।
जूवा खेल न माडिये, (ग्यानी) जो धन धर्म गवांवेंरे ॥
सब विसननको बीज है, (ग्यानी) देखता दुख पावेंरे ।१६१।
रजवीरजसें नीपजै, (ग्यानी) सो तन मास कहावेंरे ॥
जीव हते विन होय ना, (ग्यानी) नाव लिया घिन आवेंरे ।
सडि उपजै कीड़ा भरी, (ग्यानी) मद दुर्गन्ध निवासैरे[2] ॥
छीयासौं[3] सुचिता[4] मिटै, (ग्यानी) पीया बुद्ध विनासैरे ।१६३।
धिक वेस्या बाजारनी, (ग्यानी) रमती नीचन सायेंरे ॥
धनकारन तन पापिनी, (ग्यानी) बेचै विसनी हाथैंरे ।१६४
अतिकायर सवसौं डरै, (ग्यानी) दीन मिरग वनचारीरे ॥
तिनपै आयुध[5] साधते, (ग्यानी) हा अतिक्रूर सिकारीरे।१६५।
प्रगट जगतमैं देखिये, (ग्यानी) प्रानन धनतैं प्यारीरे ॥
जे पापी परधन हरैं, (ग्यानी) तिनसम कौन हत्यारीरे[6]।१६६।
परतिय[7] व्यसन महा बुरो, (ग्यानी) यामैं दोष बडेरोरे[8] ।
इहि भव तनधनजस हरै, (ग्यानी) परभव नरकबसेरोरे १६७
पांडवआदि दुखी भये, (ग्यानी) एक व्यसन रति मानीरे ।
सातनसौं जे सठ रचे, (ग्यानी) तिनकी कौन कहानीरे १६८

---

१ समझो २ स्थान ३ स्पर्श मात्र से ४ पवित्रता ५ अस्त्र ६ पापी
७ पर-स्त्री-सेवन ८ बड ।

दोहा।

पंच उदंबर फल कहे, मधु[1] मद[2] मास मझार।
इनके दूषन परिहरो, पहली प्रतिमा धार ॥१६९॥

चौपाई।

पांच अनुव्रत गुनव्रत तीन। सिच्छाव्रत चारों मलहीन॥
बारहव्रत धारे निर्दोष। यह दूजी प्रतिमा व्रतपोष ॥१७०॥

दोहा।

अब इन बारह व्रतनको, लिखों नेम विरतंत।
जिनको फल जिनमत कह्यो, अच्युतस्वर्ग[3] परजंत।१७१।

ढाल।

जो नित मनवचकायसों, कृतकारितादिकसों जेहो जी॥
त्रसको घात न कीजिये, प्रथम अनुव्रत एहो जी॥
बारहव्रत-विध वरनऊं ॥१७२॥
झूठवचन नहिं बोलिये, सब ही दोष निवासो जी।
दूजो व्रत सो जानिये, हितमित वचन सभासो[4] जी॥
बारहव्रत विध वरनऊं ॥१७३॥
भूलो बिसरो भूपरो[5], जो परधन बहु भायो जी॥
बिन दीये लीजे नहीं, जनम जनम दुखदायो जी॥
बारहव्रत विध वरनऊं ॥१७४॥
ब्याही वनिता[6] होय जो, तासों कर संतोषो जी॥
परिहरिये परकामिनी[7], यासम और न दोषो जी।

---

१ शहद २ शराब ३ सोलहवें स्वर्ग तक ४ समापण करना ५ जमीन पर गिरा ६ स्त्री ७ पर स्त्री।

बारहव्रत विध बरनऊं ॥१७५॥
धन-कन-कंचन आदि दे, परिग्रह सख्या ठानो जी ॥
तिसना[१] नागिनि वस करो यह व्रत मत्र महानो जी ॥
बारहव्रत बिध बरनऊं ॥१७६॥
अवधि दसो दिसि खेतकी, कीजै सवर जानो जी ॥
बाहर पाव न दीजिये, जब लग घटमै प्रानो जी ॥
बारहव्रत बिध बरनऊं ॥१७७॥
कर मरजादा कालकी, करिये देस-प्रमानो जी ॥
वन-पुर[२]-सरिता[३] आदि दे, नित्त गमनकौ थानो जी ॥
बारहव्रत बिध बरनऊं ॥१७८॥
जहां स्वारथ नहि सपजै[४], उपजै पाप अपारो जी ॥
अनरथदड वही कह्यौ, त्यागौ पच प्रकारो जी ॥
बारहव्रत बिध बरनऊ ॥१७९॥
सामायिक-बिधि आदरो, थल एकात विचारो जी ॥
उर धरिये सुभ भावना, आरत रौद्र निवारो जी ॥
बारहव्रत बिध बरनऊं ॥१८०॥
पोषह[५] व्रत आराधिये, चारौं-परब-[६]-मझारो जी ॥
चहुबिध भोजन परिहरो, घरआरभ सब छारो जी ॥
बारहव्रत बिध बरनऊं ॥१८१॥
भोजन पान तंबोल[७] लिय[८], पटभूषण बहु एमो जी ॥

१ तृष्णा २ मगर ३ नदी ४ उपजना ५ प्रोषधोपवास ६ चार पर्व ( दो अष्टमी दो चतुर्दशी ) ७ पान ८ स्त्री ।

भोग तथा उपभोग है, करि इनको जम नेमो जी ॥
बारहव्रत विध बरनऊं ॥१८२॥
उत्तम प्रतिपिनकों सदा, दीजे चौविध दानो जी ॥
मान बड़ाई त्यागकें, हिरदें सरधा आनो जी ॥
बारहव्रत विध बरनऊं ॥१८३॥
अंत समय सल्लेखना, कीजे सकति संभालो जी ॥
आसों व्रत संजम सबें, ये फल देहि विसालो जी ॥
बारहव्रत विध बरनऊं ॥१८४॥

चौपाई।

तीनकाल सामायिक करें। पाचों अतीचार परिहरें ॥
सत्रु मित्र जानें इक सार। सो नर तीजो प्रतिमाधार॥१८५।
परब चतुष्टय तजि आरंभ। पोषह व्रत मांड़ै मनथंभ[1]।
सोलह पहर धरें सुभ ध्यान। सोई चौथी प्रतिमावान।१८६।
त्यागें हरीजात जावत। दल[2] फल कंद बीज बहु भंत ॥
प्रासुक जल पीवें तजि राग। सो सचित्तत्यागी बड़भाग१८७।
जो दिनमें मैथुन[3] परिहरें। मनवचकाय सील दिढ धरें ॥
षष्टमप्रतिमाधारी धीर। यह जघन्य श्रावक वर वीर।१८८।
जो सब नारि सर्वथा तजे। नौ विध सदा सील व्रत भजे ॥
कामकथारत कबहि न होय। सप्तमप्रतिमाधारी सोय॥१८९॥
जिन सब तजे विनज व्योहार। निरारंभ बरतें सब छार ॥
अहनिसि[4] हिंसासों भयभीत। अष्टमप्रतिमावत पुनीत।१९०।

१. मन का वश न करके २ पत्ते ३ काम क्रीडा ४. रात दिन।

जो समस्त परिग्रह परित्याग । उचित वसन राखै विनराग
सो नौमी प्रतिमा निरग्रंथ[1] । यह मध्यम श्रावककी पंथ ।।१६१।
जो गृहस्थकारज अघमूल । तिनकौं अनुमति[2] देय न मूल ।।
भोजनसमय बुलायो जाय । सो दसमी प्रतिमा सुखदाय ।।१६२।

दोहा ।

अब एकादसमी सुनो, उत्तम प्रतिमा सोय ।
ताके भेद सिधातमै, छुल्लक ऐलक दोय ।।१६३।।

चौपई ।

जो गुरुनिकट जाय व्रत गहै । घर तजि मठ–मडपमें रहै ।।
एकवसन तन पीछी साथ । कटि कोपीन[3] कमडल हाथ।।१६४।
भिच्छा-भाजन राखै पास । चारौं परव करै उपवास ।।
ले उदडभोजन[4] निर्दोष । लाभ अलाभ राग ना रोष ।।१६५।
उचित काल उतरावै केस । डाढो मूछ न राखै लेस ।।
तपविधान आगम अभ्यास । सक्तिसमान करै गुरुपास ।।१६६।
यह छुल्लक श्रावककी रीत । दूजो ऐलक अधिक पुनीत ।।
जाके एक कमर कोपीन । हाथ कमडल पोछी लीन ।।१६७।।
बिधिसौं बैठि लेहि आहार । पानिपात्र आगम अनुसार ।।
करै केसलुंचन अति धीर । सीत घाम सब सहै सरीर ।।१६८

सोरठा ।

पानिपात्र[5] आहार, करै जलाजुलि जोडि मुनि ।
खड़ो रहै तिहि बार, शक्ति–हीन भोजन तजै ।।१६९।।

---

१ परिग्रह त्याग २ अनुमोदना ३ लगोटी ४ अनुद्दिष्ट भोजन ५ हाथ मे भोजन करना ।

दोहा ।

एक हाथपै ग्रास धरि, एक हाथसौं लेय ।
श्रावकके घर आयके, ऐलक असन[1] करेय ।।२००।।
यह ग्यारह प्रतिमा कथन, लिख्यौ सिधात निहार ।
और प्रश्न बाकी रहे, अब तिनकौ अधिकार ।।२०१।।

चौपई ।

जे जगमै पापी परधान । सात व्यसनसेवक अग्यान ।।
रुद्रध्यान[2] धारै अघमई । अति ही क्रूरकर्म निर्दई ।।२०२।।
झूठवचन बोलै सत छोर । परधन परवनिताके चोर ।।
बहु आरभी बहुपरिग्रही । मिथ्यामतकौ पोषै सही ।।२०३।।
चड[3] कषायी अधिक सराग । जिनप्रतिमानिंदक निर्भाग[4] ।।
मुनिवर निदि पाप सिर लेहिं । जैनधर्मकौं दूषन देहिं ।२०४।
नीचदेवसेवारसरचे । धरै कृस्नलेस्या मद-मचे[5] ।।
इत्यादिक करनी-रत रहैं । ऐसे नीच नरकगति लहै ।।२०५।।

छप्पय

सप्तमसौं पसु होय, देस-संयम[6] न संभालै ।
छठे नरकसौं मनुष, होय व्रत नाहीं पालै ।।
पचमसौं व्रत धरै, मोखगतिकौं नहिं साधै ।
चौथेसौं सिव जाय, नहीं तीरथपद[7] लाधै ।।
सब सुभ्रवाससौं[8] आयकै, वासुदेव[9] भव नहिं धरै ।।
प्रति[10]-वासुदेव बलदेव पुनि, चक्रवर्ति नहिं अवतरै।२०६।

१ भोजन २ रौद्र ध्यान ३ प्रचड ४ अभागा ५ घमण्ड में चूर ६ एक देश सयम ७ तीर्थंकर पद ८. नरकवास ९. नारायण १०. प्रतिनारायण ।

चौपई।

मायाचारी जे दुठ जीव। परपचनमें[1] निपुन अतीव॥
झूठ लिखें अरु चुगली खाहिं। झूठी साखि[2] भरत भय नाहिं
सील न पालें मोहउदोत। लेस्या जिनकैं नील कपोत॥
आरतध्यानी धर्मविहीन। पसुपर्याय लहैं अकुलीन॥२०८॥
आरतरौद्ररहित नीराग। धर्म-सुकल-ध्यानी वड़भाग॥
जिनसेवक पालें व्रत सील। कसैं करन[3] मदमाते कील।२०९।
जिनप्रतिमा जिनमन्दिर ठवें। सातखेत उत्तम धन ववें[4]॥
सदाचार सुन स्रावक होय। जथाजोग पावें सुर लोय।२१०॥
सहज सरल-परनामी जीव। भद्रभाव[5] उर धरैं सदीव॥
मद मोह जिनके देखिये। मंदकषायप्रकृति पेखिये॥२११॥
अलपारंभ अलप धन चहैं। उर कपोतलेस्या निर्बहैं॥
पुण्यपाप नहिं वरतैं दोय। मिस्रभावसौं मानुष होय॥२१२॥
परके दोष सुनैं मन लाय। विकथा-ज्ञानी बहुत सुहाय॥
कुकविकाव्य सुन हरषें जोय। ते बहरे उपजें परलोय।२१३॥
पढ़ें सुछन्द विवेक न करैं। मृषापाठ विकथा विस्तरैं॥
परनिंदा भावें बहुभाय। निजपरससा करैं बढ़ाय॥२१४॥
मलमूत्रादिक-भोजन-काल। मौन छांडि बोलैं वाचाल॥
झूठ कहत कछु सकें नाहिं। ते गूंगे जनमैं जगमाहिं॥२१५॥
परतियमुख देखैं करि नेह। निरखैं सब योनादिक देह॥

---

१ इधर उधर की लगाने वाले २ गवाह ३ इन्द्रिय ४ खच करैं
५ उत्तम परिणामी।

वधवधन याचै×धरि राग । ते मरि आधे होंहि अभाव ।२१६।
जे नर करैं कुतारथ-गौन[1] । वहुत बोझ लादें बिनमौन ।।
वृथाविहारी[2] देख न चलै । होय पगु ते पातक फलै ।।२१७।।
नीति-वनिज करि लछमी लेंहि । अधिका लेंहि न ओछा[3] देंहि
अलप वित्त दानादिक करैं । ते नर दर्बधनी अवतरैं ।।२१८।।
जे धन पाय धरैं अभिमान । समरथ होकर देंहि न दान ।।
धनकारन छलछिद्र कराहिं । वढत परिग्रह धापैं नाहिं ।२१६।
लछमीवत कृपन जन जेह । परभव होंहि दरिद्री तेह ।।
मदकषायी सरलसुभाव । अहनिसि वरतै पूजाभाव ।।२२०।।
निजवनिता-सतोषी सदा । मदराग दीखै सर्वदा ।।
दुराचार जिनके नहिं होय । पुरुषवेद पावै सुरलोय ।।२२१।।
जे अतिकामी[4] कुटिल अतीव । महा सरागी मोहित जीव ।
परवनितारत सोकर्संजुक्त । ते कामिनी-तन लहैं निरुक्त।२२२।
रागअध अति जे जगमाहिं । कामभोगसौं तृपते नाहिं ।।
वेस्यादासीरक्त कुसील । ते नर लहैं नपुंसकडोल[5] ।।२२३।।
मनवचकाय महानिर्दई । वध वंधन ठानें अघमई ।।
परकौं पीड़ा वहुविध करै । ते जिय अलप आयु धरि मरैं ।।
कृपावत कोमल परिनाम । देखि विचारि करैं सब काम ।।
जीवदयामै तत्पर सदा । परकौं पीड़ा देंहि न कदा ।।२२५।।
सवही जीवनसौं हितभाव । धरैं पुरुष ते दीरघ आव ।।

× पाठ भेद—जोवैं ( देखैं ) १ खोटे तीर्थ को गमन २ विना काम भ्रमण करने वाले ३ कम ४ कामकषायी ५ शरीर।

जे जिनजग्यपरायन[1] नित्त। पात्रदानरत सीलपवित्त।२२६।
इन्द्रीजीत हिये सतोष। ते नर भोग लहैं व्रत-पोष ॥
पूजादानविमुख मदलीन। इन्द्रीलुबध दयागुनहीन ॥२२७॥
दुराचार दुरध्यानी लोग। इनकौं प्रापत हौंहिं न भोग ॥
समय विचारि पढ़ै जिनग्रंथ। पढ़ै पढ़ावै जे सुभपंथ ॥२२८॥
हितसौं धर्मदेसना[2] कहैं। ते परभव पडितपद लहैं ॥
ग्यानगरब हिरदै धर लेहिं। जिनसिधांतकौं दूषन देहिं।२२६।
इच्छाचारी पढ़ै असुद्ध। ग्यानविनयवरजित जड़बुद्ध ॥
पढनेजोग पढावै नाहिं। ऐसे मरि मूरख उपजाहिं ॥२३०॥
अनाचाररत आरंभवान। परकौं पीड़न करै अयान ॥
पापकर्मरत धर्म न गहै। ते परभवमै रोगी रहै ॥२३१॥
परदुख देखि हरख उर धरै। परवनिता परधन जो हरै ॥
नरपसुजीव बिछोहैं जोय। सो पुत्रादिवियोगी होय ॥२३२॥
नीचकर्मरत करुना[3] नाहिं। हाथ पांव छेदै छिनमाहिं ॥
जे परको उपजावै पीर[4]। ते नर पावै विकल सरीर।२३३।
जो मिथ्यामत मदिरा पियै। पापसूत्रकी सरधा हियै ॥
धर्मनिमित्त जीववध करै। महाकषायकलुषता धरै ॥२३४॥
नास्तिकमती पाप-मग गहैं। ते अनतससारी रहै।
रतनत्रयधारी मुनिराज। आगमध्यानी धर्मजहाज ॥२३५॥
इच्छारहित घोर तप करै। कर्म नास करि भवजल तिरै ॥

१ जिन पूजा में लीन २. धर्मोपदेश ३ दया ४. दुख।

उत्तम देव नमै सिरनाय। पूजे परम साधुके पाय ॥२३६॥
साधरमी-वत्सल मुनिप्रीत। उत्तम गोत बधे इहि रीत॥
जे जिन जती जिनागम जान। नमै नही सठ करि अभिमान।
मानै नीच देव गुरु धर्म। ये सब नीच गोतके कर्म॥
जिनके हिये रमै[1] वैराग। धारें संजम तिसना त्याग।२३८।
अतिनिर्मल चारितभडार। ग्यानध्यानतत्पर अविकार॥
ख्याति लाभ पूजा नहि चहैं। ते अहमिंद-सपदा गहैं।२३९।
पच-करन[2] बैरी वस आन। चारित पाले अति अमलान॥
दुद्धर तप कर सोखें काय। चक्री होय देवपद पाय॥२४०॥
जे सम्यकदृष्टी गुनग्रही। सोलहकारन भावे सही॥
ते तीर्थंकर त्रिभुवनधनी। होहि तीन-जगचूडामनी[3]॥२४१॥

दोहा।

इहिबिध पूछनहारको, समाधान जिनराज।
कीनौ गनधरदेवप्रति, जगतजीवहितकाज॥२४२॥
बानी सुन बारह सभा, भयो सबन आनन्द।
जैसे सूरजके उदय, विकसै वारिजवृन्द[4]॥२४३॥
वचनकिरनसौं मोहतम, मिट्यौ महा दुखदाय।
वैरागे जगजीव बहु, काललब्धिबल पाय॥२४४॥

चौपई।

केई मुक्तिजोग बड़भाग। भये दिगम्बर परिग्रह त्याग॥
किनही श्रावक-व्रत आदरे। पसुपर्याय अनुव्रत धरे॥२४५॥

---

१. व्याप्त=धारण करें २ पच इन्द्रिय ३. श्रेष्ठ ४. कमलों का समूह।

केई नारि अर्जिका भई । भर्ताके[1] संग वनकों गई ॥
केई नर पसु देवी देव । सम्यकरत्न लह्यौ तहां एव ।२४६।
केई सक्तिहीन संसारि । व्रत भावना करी सुखकारि ॥
पूजादानभाव परिनये । जथाजोग सब सेवक भये । २४७॥

दोहा ।

कमठ जीव सुरजोतिषी, करि वचनामृतपान ।
वम्यौ[2] वैर मिथ्यात्व विष, नम्यौं चरन जुग आन ।२४८
सम्यकदरसन आदरयौ, मुक्तितरोवरमूल ।
सकादिक मल परिहरे, गई जनमकी सूल[3] ॥२४९।
तहां सातसै तापसी, करत कष्ट अग्यान ।
देखि जिनेसुरसंपदा, जग्यौ जथारथ ग्यान ॥२५०।
दई तीन परदच्छिना, प्रनमे पारसदेव ।
स्वामि-चरन संयम धरयौ, निंदी पूरव टेव ॥२५१॥
धन्य जिनेसुरके वचन, महामंत्र दुखहत ॥
मिथ्यामत-विषधर[4]-डसे[5], निर्विष[6] होहि तुरत ।२५२।
कहाँ कमठसे पातकी, पायौ दरसन सार ॥
कहाँ पाप-तप-तापसी, धरयौ महाव्रत-भार ॥२५३॥
जिनके वचनजहाज चढ़ि, उतरे भवजलपार ॥
ते प्रतच्छ आये सरन, क्यों न होय उद्धार ॥२५४॥
अब श्रीगनधरदेव तह, चार ग्यान परवीन ॥

१ पति २ वमन किया ३ दुःख ( 'भूल' भी पाठ है ) ४ साप ५ काटे ६ विष रहित ।

जिन-समुद्रतैं अर्थजल, मतिभाजन[1] भर लीन ॥२५५॥
नाम स्वयंभू दयानिधि, विविधरिद्धिगुनखेत ।
द्वादसांग रचना करी, जगतजीवहितहेत ॥२५६॥
परमागम अमृतजलधि, अवगाहै[2] मुनिराय ।
जन्मजरामृतदाह[3] हरि, होंय सुखी सिव पाय ॥२५७॥

चौपई ।

प्रथम एकसौ बारह कोड़ । लाख तिरानवै ऊपर जोड़ ॥
बावन सहस पांच पद सही । द्वादसांगकी परमित[4] कही २५८

पद्धडी ।

इक्यावन कोड़ी आठ लाख । चौरासी सहस सिलोक भाख ॥
छस्सै साढ़े इक्कीस जान । यह एक महापदकौ प्रमान ।२५९।

दोहा ।

इहि विध सभासमूह सब, निवसै आनन्दरूप ।
मानौं अमृत नीरसौं, सिंचत देह अनूप ॥२६०॥

चौपई ।

तब सुरेस[5] उठि विनती करी । हाथ जोर सिर अंजुलि धरी ।
भो जगनायक जगआधार । तीन भवनजनतारनहार ।२६१।
यह विहारअवसर भगवान । करिये देव दया उर आन ॥
भविकजीवखेती कुम्हलाय । मिथ्यातपसौं सूखी जाय ।२६२।
भो परमेस[6] अनुग्रह करो । बानीवरसासौं तप हरो ॥
मोखमहापुरके परधान[7] । तुम बिनजारे दयानिधान ।२६३।

---

१ बुद्धि रूपी पात्र २ निमग्न हुए ३ जलन ४ प्रमाण ५ इन्द्र ६ परमेश्वर ७ प्रधान ।

प्रभुसहाय भवि सुरपद लेहिं । आवागमन जलांजुलि देहिं ॥
इहिविध इन्द्र प्रार्थना करी । सहसनाम करि थुति विस्तरी२६४
भयो अनिच्छागमन[1] जिनेश । भविजीवनके भावविशेष ॥
नरसुरासुर जय जय कियो । जिनविहारप्रस्तावन दियो२६५
गमनसमय पौरें विध भई । समोसरनरचना फिर गई ॥
चले संग सुर चतुरनिकाय[2] । चउविध सकल चले सुरराय२६६
सुरदुन्दभि बाजें सुखकार । जिनमंगल गावें सुरनार ॥
हाथ धुजायुत देवकुमार । चले जाहिं नभमें छवि सार ।२६७।
चहुँदिशि चार चारसौ कोस । होय सुभिक्ष[3] सदा निर्दोस ।
नभविहार जिनवरको होय । जीवघात तहां करै न कोय २६८
सब उपसर्गरहित भगवंत । निरआहार आयुपर्जंत ॥
चतुरानन[4] दीखें सब सार । सबविद्यापति परमउदार ॥२६९॥
प्रभुके तनकी परै न छांहि । पलक[5] पलकसों लागै नाहिं ॥
नख अरु केश बढ़ैं नहिं जास । ये दस केवल-अतिशय भास२७०
भाषा सकल अर्धमागधी । खिरै सकल-संशयहर सधी ॥
नरपशु जातिविरोधी जीव । सब उर मैत्री धरैं सदीव ।२७१।
नानाजाति विरछ दुख दलैं । सब रितुके फल फूलनि फलैं ।
प्रभुसंचारभूमि मनिमई । दर्पनवत आगम वरनई ॥२७२॥
सुरभि[6] पवन पीछैं अनुसरैं । वायुकुमारजनित सुख करैं ॥
सुरनरपशू सभागत जेह । परमानंदसहित सब तेह ॥२७३॥

१ इच्छा रहित २ चार प्रकार के ३ सुभिक्ष ( सुकाल ) ४ चार मुख ५ टिमकार रहित मानें ६ सुगन्धित ।

मारुतसुर[1] जोजनमित मही । करै धूलितृनवर्जित सही ॥
मेघकुमार[2] करै मन लाय । गंधोदकबरसा सुखदाय ॥२७४॥
चरनकमल जिन धारै जहां । कंचन कमल रचै सुर तहां ॥
सातकमलतं आगे ठान । पीछे सात एक मधि जान ॥२७५॥
यों पंकजकी पंद्रह पांति । सवा दोइ सै सब इहिभांति ॥
सुकलध्यान उपजे बहुभाय । निर्मलदिसि निर्मल नभ थाय२७६
मुदित बुलावै देवसमाज । भविजनकौं जिन-पूजनकाज ॥
धर्मचक्र आगे संचरै । सूरजमंडलकी छबि हरै ॥२७७॥
मंगलदर्व आठ झलकाहिं । जथाजोग सुर लीये जाहिं ॥
ये चौदह देवनकृत जान । वरअतिसयमंडितभगवान ॥२७८॥
करै विहार परमसुख होत । भविजीवनके भाग उदोत ॥
स्वर्गमोखमारग प्रभु सार । प्रगट कियौ भ्रमतिमर निवार२७९
कहीं कुलिंगी[3] दीखै नाहिं । भानु उदय ज्यौं चोर पलाहिं ॥
सब निज निज वाछा अनुसार । पूरनआस भये तनधार २८०
कासी कौसलपुर पंचाल । मरहठ[4] मारूदेस[5] विसाल ॥
मगध अवंती मालवठाम । अंगबंग इत्यादिक नाम ॥२८१॥
कीनौ आरजखंड विहार । मेटौ जगमिथ्याअँधियार ॥
अब सब गणकी गणना सुनो । जथापुरानकथित बिध मुनो ।
प्रथम स्वयम्भूप्रमुख प्रधान । दस गनधर सर्वांगमजान ॥
पूरवधारी परमउदास । सर्व तीन सै अरु पंचास ॥२८३॥

---

१ बायु कुमार के देव २. मेघकुमार देव ३ खोटे भेषी ४ मराठो का देश ५ मारवाड ।

सिष्य मुनीसुर कहे पुरान । दसहजार नो सै परवान ।।
अवधिवत चौदह सै सार । केवलज्ञानी एकहजार ।।२८४।।
विविध विक्रियारिद्धिवलिष्ट । एकसहस जानो उतकृष्ट ।।
मनपरजयग्यानी गुनवत । सातसतक पचास महत ।।२८५।।
छसै वादविजयी[1] मुनिराज । सब मुनि सोलहसहस समाज ।
सहस छत्रीस अर्जिका गनी । एकलाख स्रावक व्रतधनी ।२८६।
तीनलाख स्रावकनी[2] जान । वरनी सख्या मूल पुरान ।।
देवीदेव असख्य अपार । पसुगन सख्याते निरधार ।।२८७।।
इहविध बारह सभासमेत । रतनत्रयमारगविध देत ।।
विहरमान[3] दरसावत वाट[4] । सत्तर वरस भये कछु घाट२८८
सम्मेदाचल सिखर जिनेस । आये श्रीपारसपरमेस ।।
एक मास जिन जोग निरोध । मनवचकाय क्रिया सब रोध२८९
सूच्छम कायजोगथिति ठान । त्रितियसुकलसजुत तिहि ठान ।
तजि सयोगिथानक स्वयमेव । आये फिर अयोगिपद देव।२९०।
पच-लघुच्छर[5] है थिति जहा । चतुरथ[6] सुकलध्यानबल तहा
दोयचरम[7] समये जिन भनी । प्रकृति बहत्तर तेरह हनी।२९१
इहिबिध कर्म जीत भगवान । एक समय पहुँचे निर्वान ।।
औ छत्तीस मुनीसुर साथ । लोकसिखर निवसे जिननाथ।२९२
सावन सुदि साते सुभ वार । विमल विसाखा नखतमझार ।
तजि ससार मोखमै गये । परमसिद्ध परमातम भये ।२९३।

१ वाद विवाद मे जीतने वाले २ श्राविकायें ३ विहार करते हुए ४ रास्ता ५ अ इ, उ ऋ, लृ ६ चतुर्थ ७ दो अन्तिम समय ।

पूरव चरम देहतें लेस। भये हीन आतम परदेस ।।
अष्टगुनातममय व्यवहार। निहचै गुन अनंतभंडार ।।२६४।।
सादि अनंतदसा परिनये। सिद्धभाव वसुगुनजुत थये ।।
परमसुखालय[2] वासो लियौ। आवागमन जलांजलि दियौ२६५

दोहा।

पच कल्यानक पाय सुख, जगतजीव उद्धार।
भये पूज्य परमातमा, जय जय पासकुमार ।।२६६।।
जिनके सुखकौं ग्यानकी, नहिं उपमा जगमाहिं।
जोतिरूप सुखपिंड थिर, इन्द्रीगोचर नाहिं ।।२६७।।
अब तिनको आकार कछु, एकदेस अवधार।
लिखौं एक दृष्टांत करि, जिनसासन अनुसार ।।२६८।।

चौपई।

मोममई[3] इक पुतला[4] ठान। नखसिख समचतुरस्रसंठान ।।
सब तन सुन्दर पुरुषाकार। नराकार इसही बिध सार।२६९।
माटीसौं इमि लेपहु[5] सोय। जैसे त्वचा[6] देहपर होय ।।
कहीं अग खाली नहि रहै। सब उपचारकलपना[7] यहै।३००।
पुनि सो लीजे अगनि तपाय। सांचा रहै मोम गल जाय ।।
अब ता भीतर करो विचार। कहा रह्यौ बुध ताहि निहार३०१
अतर मूस[8] पोल है जहाँ। पुरुषाकार रह्यौ नभ[9] तहा ।।
याही अंबरके उनहार[10]। ब्रह्मस्वरूप जान निरधार।३०२।

---

१ अन्तिम २ परम सुख का स्थान ३ मोम का ४ शरीर ५ लपेटना ६ चमड़ा ७ व्यवहार कल्पना ८ मिट्टी का खोल ९ आकाश १० समान।

यह आकास सून्य जड़रूप । वह पूरन चेतन चिद्रूप ॥
यही फेर है या वा माहि । आकृतिमें कछु अंतर नाहि॥३०३॥
या विध परब्रह्मको रूप । निराकार साकारसरूप ॥
यह दृष्टांत हियें निज धरो । भवि जिय अनुभवगोचर करो ।

दोहा ।

वसें सिद्ध सिवखेतमें, ज्यों दर्पनमें छांहि ।
ग्यान-नैननों प्रगट हैं, चर्म-नैननों नाहि ॥३०५॥

चौपई ।

तब इन्द्रादिक सुरसमुदाय । मोख गये जाने जिनराय ॥
श्रीनिर्वानकल्यानक काज । आये निज निज वाहन साज ।
परमपवित्त जानि जिनदेह । मनि-सिविकापर[2] थापी तेह ॥
करी महापूजा तिहि वार । लिये अगर चन्दन घनसार[3]।३०७
और सुगन्धदरव सुचि लाय । नमे सुरासुर सीस नमाय ॥
अगनिकुमार इन्द्रतें ताम । मुकटानल[4] प्रगटी अभिराम।३०८
ततखिन भस्म भई जिनकाय । परम सुगंध दसों दिसि थाय ।
सो तन भस्म सुरासुर लई । कंठ हिये कर मस्तक ठई।३०९।
भक्ति भरे सुर चतुरनिकाय । इहविध महा पुन्य उपजाय ॥
कर आनन्द निरत[5] वहुभेव । निज निज थान गये सब देव॥

दोहा ।

पंचकल्यानकपूज्य प्रभु, सिवसिरिकंत[6] जिनेस ॥
सब जग सुख संपति करो, श्रीपारसपरमेस ॥३११॥

१ शिवालय २ पालकी ३. कपूर ४ मुकुटों की अग्नि ५ नृत्य ६ मुक्तिरूपी श्री (लक्ष्मी) के पति ।

पद्धरी ।

पहले भव वामन कुलपवित्त। मरुभूत उपन्नो[1] सरलचित्त ।।
दूजे वनहस्ती वज्रघोष । जिन पाले बारहव्रत अदोष ।।३१२
तीजे भव द्वादस स्वर्गवास । सहस्रार नाम सब सुखनिवास ।।
चौथे भव विद्याधरकुमार । लघु वैस लियौ चारित्रभार ।।३१३
पचम भव अच्युत सुरगथान । बाईस जलधि जहं थिति प्रमान
छट्ठे भवमैं चक्रीनरेस । जिन साधे सहस बतीस देस ।।३१४
सातवें जनम अहमिन्द्र होय । सुख कीनें चिर उपमा न कोय ।।
आठम भव श्रीआनदराय । तजि राजरिद्धि बन बसे जाय ३१५
सोलहकारन भाये मुनिन्द्र । पुनि भये बारमै स्वर्ग इन्द्र ।।
इहि विध उत्तम नौ जनम पाय । वामाजननी उर बसे आय ।।
गरभ जनम तप ग्यान काल । निर्वानपूज्य कीरतिविसाल ।।
सुर नर मुनि जाको करे सेव । सो जयौ पास देवाधिदेव ।।३१७

दोहा

नाम लेत पातक[2] भजे, सुमरत सकट जाहिं ।
तेईसम अवतार मुझ, बसो सदा हियमाहिं ।।३१८।।

छप्पय ।

कमठ जीव तन छोरि, दुतिय कुरकट अहि[3] जायौ ।।
नरक पचमैं जाय, आय अजगर तन पायौ ।।
धूमप्रभामैं उपजि, भील अति भयौ भयानक ।
चरम[4] नरक पुनि सिध, फेर पचमसू-थानक ।।

---

१ पैदा हुआ २ पाप ३ सांप ४ सप्तम नरक ।

प्रभुनीति भुंजि महिपाल नृप, देव जोतिषी अवतर्यो।
इहि विध अनेक भवदुख भरे, वैरभाव-विस्तर करयो ॥

दोहा।

क्षिमाभाव फल पार्श्वजिन, कमठ वैर फल जान।
दोनों दिशा विलोककैं, जो हित सो उर आन ॥१२०॥

सोरठा।

जीव जाति जावंत, सबसौं मैत्रीभाव करि।
यानौं यह सिद्धंत, वैरविरोध न कीजियेक ॥१२१॥

सवैया

जो भगवान बखान करी धुनि, सो गुरु गौतमने उर आनी।
तापर आइ भई रचना कछु द्वादश अंग सुधारस सानी ॥
ता अनुसार अचारजसंघ सुबोधनसौं बहु शास्त्र बखानी।
जो जिनग्रंथ जथारथ है अजथारथ है सब और कहानी ॥

दोहा।

जितने जैनसिद्धांत जग, ते सब सत्यस्वरूप।
धर्मभावना हेत सब, हितमित सिद्धारूप ॥१२३॥
कलपित कथा सुहावनी, सुनते जीव अरत्थ।
लाभ दाम जिम कामकैं, लेखन लिखे अकत्थ ॥१२४॥

सोरठा।

सुन श्रीपार्सपुरान, जान सुभासुभ कर्मफल।
सुहित हेत उर आन, जगत जीव उद्यम करो ॥३२५॥

दोहा।

प्रभुचरित्र मिस[1] किमपि यह, कीनौ प्रभु-गुनगान।
श्रीपारस परमेसको, पूरन भयौ पुरान ॥ ३२६ ॥
पूरव चरित विलोकिकै, भूधर बुद्धिप्रमान।
भाषाबंध प्रबंध[2] यह, कियौ आगरे थान ॥ ३२७ ॥

छप्पय।

अमरकोष नहि पढ्यौ, मै न कहि पिंगल[3] पेख्यौ।
काव्य कंठ नहि करी, सारसुत[4] सो नहि सीख्यौ ॥
अच्छर-संधि-समास-ग्यानवर्जित बुधि हीनी।
धर्मभावना हेत, किमपि भाषा यह कीनी ॥
जो अर्थ छंद अनमिल कहीं, सो बुध फेर सवारियौ[5] ॥
सामान्यबुद्धि कविकी निरखि, छिमाभाव उर धारियौ।

दोहा।

जिनसासन अनुसार सब, कथन कियौ अवसान[6] ॥
निज कपोलकल्पित[7] कहीं, मति समझो मतिवान ३२९
छयउपसमकी[8] ओछसौं,[9] कै प्रमादवस कोय ॥
इहिविध भूल्यौ पाठ मै, फेर सवांरो सोय ॥३३०॥

---

१ बहाना २ प्रबन्ध काव्य ३ छन्द शास्त्र ४ सारस्वतव्याकरण ५ सुधार लेना ६ अन्त ७ मिथ्या कल्पना ८ क्षयोपशम ९ लाघव।

पंच वरन कछु सरससे, लागे करतन वेर ।।
बुधि थोरी थिरता अलप, तातैं लगी अवेर[1] ।।३३१।।
सुलभ[2] काज गरुवो[3] गनै, अलपबुद्धिकी[4] रीत[5] ।।
यौं कीडी कन ले चलै, किधौं चली गढ जीत ।।३३२।।
विघनहरन निरभयकरन, अरुन वरन अभिराम ।।
पासचरन संकटहरन, नमौं नमो गुनधाम ।।३३३।।

छप्पय ।

नमो देव अरहंत, सकल तत्त्वारथभासी ।।
नमो सिद्ध भगवान, ज्ञानमूरति अविनाशी ।।
नमो साधु निरग्रंथ, दुविध परिग्रहपरित्यागी ।।
जथाजात जिनलिंग धारि, वन वसै विरागी ।।
वंदौं जिनभाषित धरम, देय सर्व सुख सम्पदा ।।
ये सार चार तिहुँलोकमैं, करो छेम मंगल सदा ।।३३४।।
संवत सतरह सै समय, और नवासी लीय ।
सुदि असाढ तिथि पंचमी, ग्रंथ समापत कीय ।।३३५।।

